श्रीः

महाकविभासप्रणीतम्

# प्रतिमानाटकम्



लवपुरीयसनातनधर्ममहाविद्यालयसंस्कृतविभागप्रधानाध्यापक-
विद्याभास्कर-ऋषिकुलस्नातक-श्रीपरमेश्वरानन्दशास्त्रिणा
विरचितया सरलसंस्कृतव्याख्यया

तथा

खण्डूड़ीत्युपाह्व-विद्वद्वरश्रीकाशीरामशर्मात्मजज्योतिर्विंत्तिलक-
श्रीदौलतरामशर्मतनुजनुषा श्रीविजयानन्दशास्त्रिणा
विरचितेन सुललितहिन्दीभाषानुवादेन च
समलङ्कृतम्




प्रकाशक

**मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास**
**संस्कृत हिन्दी पुस्तक विक्रेता**
**सैदमिट्ठा बाज़ार, लाहौर**

तृतीयावृत्तिः ] विं० सं० १९९६ [ मूल्यम्

# प्राक्कथन

यस्याश्चोरश्चिकुरनिकरः कर्णपूरो मयूरो
भासो हासः कविकुलगुरुः कालिदासो विलासः।
हर्षो हर्षो हृदयवसतिः पञ्चबाणश्च बाणः
केषां नैषा कथय कविताकामिनी कौतुकाय ॥ *

( प्रसन्नराघव )

प्रस्तुत प्रतिमा-नाटक के कर्ता भास को कविवर जयदेव ने उक्त पद्य में कविता-कामिनी का हास मानकर प्रशंसित किया है। इससे निश्चित होता है कि प्राचीन काल में भास साधारण जनता में ही नहीं अपितु संस्कृत भारती के उच्च कवियों में भी बड़े प्रीतिभाजन थे और उनकी रचनाएँ रसिक-समाज में विशेष चुलबुलाहट पैदा करने वाली हुआ करती थीं। दुर्भाग्यवश ऐसे उत्कृष्ट कवि और उनकी रचनाओं को हम भूल बैठे थे।

परलोकगत पं० गणपति शास्त्री ने अनेक प्राचीन ग्रन्थों का उद्धार किया। अपने परिश्रम के फलरूप उन्होंने वे वे ग्रन्थ-रत्न सुलभ किये, जिनका नाम तक बड़े बड़े विद्वान् भूल गये थे। सन् १९१२ में उन्होंने तेरह नाटक प्रकाशित किये। ये नाटक दूसरे नाटकों से कुछ विलक्षण थे। संस्कृत नाटकों में कवि अपना परिचय देता है। कालिदास, भवभूति आदि इसी शैली का अनुसरण करते हैं। इन नव-प्रकाशित नाटकों की मूल हस्तलिखित प्रतियों में समाप्ति पर प्रत्येक नाटक का पृथक् पृथक् नाम-निर्देश हुआ रहने से नाम का निश्चय तो हो गया किन्तु इनमें नाटककार का नामोल्लेख न होने से ऐतिहासिकों के समक्ष एक विकट समस्या खड़ी हो गई। पण्डित गणपति शास्त्री ने अन्तरङ्ग बहिरङ्ग परीक्षा कर इन तेरहों को भासकृत सिद्ध किया है।

---

* चोर कवि जिसकी अलकें हैं, मयूर कवि जिसका कर्णफूल है, भास कवि जिसका हास है, कविकुलगुरु कालिदास जिसके हाव-भाव हैं, हर्ष कवि जिसके हृदय का हर्ष है, और बाण कवि तो साक्षात् पञ्चसायक कामदेव है। कहिए, ऐसी कविता-कामिनी किसका उल्लास बढ़ाने वाली नहीं?

## भासकृत होने में प्रमाण

राजशेखर ने लिखा है—

> 'भासनाटकचक्रेऽपि च्छेकैः क्षिप्ते परीक्षितुम् ।
> स्वप्नवासवदत्तस्य दाहकोऽभून्न पावकः ॥'

( जल्हणकृत सूक्ति-मुक्तावली में उद्धृत )

—जब कविता के ऊँचे पारखी विद्वानों ने भास के नाटक-समूह की परीक्षा के लिए उन्हें समालोचना की अग्नि में डाला तो वह अग्नि स्वप्न-वासवदत्त को न जला सकी। इससे निश्चित होता है कि राजशेखर को भास का बहुत से नाटकों का रचयिता होना विदित था, जिनमें स्वप्न-वासवदत्त भास की सर्वोत्कृष्ट कृति थी । और इन नव-प्रकाशित तेरह नाटकों में स्वप्न-नाटक भी एक है । इसमें उदयन और वासवदत्ता की कथा है। पं० गणपति शास्त्री ने इससे अनुमान किया कि राजशेखर-निर्दिष्ट स्वप्न-वासवदत्त यही है । और क्योंकि उल्लिखित श्लोक के अनुसार स्वप्न-वासवदत्त का कर्ता भास माना गया है, अतः इस नव-उपलब्ध स्वप्न-नाटक का कर्ता भी भास ही था। पुनः उन्होंने लिखा कि क्योंकि रचना आदि में ये सब नाटक एक ही प्रकार के हैं, अतः इन सब का कर्ता भास ही होगा।

## रचनाविन्यास में सादृश्य

इन तेरह नाटकों के रचयिता का एक ही कवि—भास—होना इनके रचनाविन्यास आदि सादृश्य से भी सिद्ध होता है। वाक्पतिराज (लगभग सन् ८०० ई० ) ने अपने 'गउडवहो' नामक प्राकृत काव्य में लिखा है—

> 'भासम्मि जलणमित्ते कुन्तीपुत्ते तहावि रघुआरे।
> सोबन्धवे अ बन्धम्मि हारिअन्दे अ आणन्दो ॥'

इसमें भास को 'जलणमित्ते'—ज्वलनमित्रम्—अग्नि का मित्र कहा गया है। कतिपय विद्वानों की सम्मति में यह पद उक्त नाटकों के लेखक पर पूरा उतरता है। स्वप्न-वासवदत्त में लावाणक की अग्नि का उल्लेख है, जिसमें वासवदत्ता के जलने की झूठी खबर फैलाकर भास को नाटकीय वस्तुविकास का उचित अवसर मिला है। पञ्चरात्र में वनाग्नि का वर्णन है । अभिषेकनाटक में सीता का अग्नि में प्रवेश करना और अग्नि-देवता का उनकी विशुद्धता की साक्षी देना वर्णित है । अविमारक में चरित्रनायक का अपने आपको वनाग्नि में फेंकना किन्तु आग

की लपटों का चन्दन के समान शीतल होना लिखा है।

इन सब नाटकों का एक ही ग्रन्थकार द्वारा लिखा होना कई अन्य आधारों से भी सिद्ध होता है। साधारण नियम है कि नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश होता है, किन्तु इन तेरहों नाटकों में नान्दी का सर्वथा अभाव है। सब के प्रारम्भ में 'नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः'—नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश, यह एक-सा वाक्य है। यह बात बाणभट्ट के भास के विषय में पढ़े गये श्लोक के 'सूत्रधारकृतारम्भैः' पद से और भी स्पष्ट हो जाती है। प्रस्तावना के स्थान में सर्वत्र 'स्थापना' पद का प्रयोग है। नाटक अत्यन्त संक्षिप्त हैं और सर्वत्र नाटककार का नाम स्मरण नहीं हुआ है। स्वप्न, प्रतिज्ञा, प्रतिमा और पञ्चरात्र के मङ्गल श्लोकों में नाटकीय कथा का भी संकेत करने वाली शैली अवलम्बन की गई है। प्रतिज्ञायौगन्धरायण और स्वप्न-वासवदत्त तो एक ही राजा उदयन और उसकी रानी वासवदत्ता तथा पद्मावती के विषय में लिखे हुए हैं, जो कथा की दृष्टि से पूर्वार्ध और उत्तरार्ध हैं। वाक्य-विन्यास तथा भाषाशैली तेरहों नाटकों की आपस में बहुत मिलती-जुलती है। स्वप्न-वासवदत्त, प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण, प्रतिमानाटक और अभिषेकनाटक इन सब में प्रतिहारी का नाम विजया है। बहुत से नाटकों में भरतवाक्य प्रायः एक-सा ही है—'इमामपि महीं कृत्स्नां राजसिंहः प्रशास्तु नः'—हमारे राजसिंह इस सम्पूर्ण पृथ्वी पर शासन करें। बालचरित और चारुदत्त के प्रथम अङ्क तथा अविमारक के तृतीय अङ्क में निम्नलिखित श्लोक ज्यों-का-त्यों है—

'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः।
असत्पुरुषसेवेव दृष्टिर्विफलतां गता॥'

—अन्धकार मानो अङ्गों को पोत रहा है और आकाश मानो काजल बरसा रहा है। असत्पुरुष की सेवा की भाँति दृष्टि निष्फल हो गई है। उपर्युक्त सब बातें इसी परिणाम पर पहुँचाती हैं कि ये नाटक एक ही कवि भास की रचनाएँ हैं।

भास का कुशल कवि और बहुत से नाटकों का रचयिता होना इससे भी सिद्ध होता है। महाकवि कालिदास ने अपने मालविकाग्निमित्र में लिखा है—'प्रथितयशसां भाससौमिल्लककविपुत्रादीनां प्रबन्धानतिक्रम्य वर्तमानकवेः कालिदासस्य क्रियायां कथं बहुमानः'—लब्धप्रतिष्ठ भास, सौमिल्लक, कविपुत्र आदि कवियों के प्रबन्धों को छोड़कर आधुनिक कवि कालिदास की कृति का इतना अधिक आदर क्योंकर होने लगा? इससे विदित होता है कि

उस समय सर्वसाधारण में भास के नाटकों का बहुत प्रचार हो चुका था और भास की कीर्ति-कौमुदी सुविस्तृत हो चुकी थी, जब कि कालिदास अभी कविता के मन्दिर में प्रवेश कर ही रहे थे। महाकवि बाणभट्ट ने अपने 'हर्षचरित' के प्रारम्भ में इस प्रकार भास की प्रशंसा की है—

'सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः ।
सपताकैर्यशो लेभे भासो देवकुलैरिव ॥'

भास ने सूत्रधार (नाटक का मैनेजर, कारीगर) से आरम्भ किये गये बहुत से भूमिका ( पार्ट, आँगन ) वाले, तथा पताका ( मुख्य अवान्तर घटना, ध्वजा ) से सुशोभित देव-मन्दिरों के समान अपने नाटकों से बहुत यश पाया।

यहाँ पर 'नाटकैः' यह बहुवचनान्त पद ध्यान देने योग्य है। इससे बाणभट्ट के समय भास के बहुत से नाटकों का प्रचलित होना स्पष्ट प्रतीत होता है। पूर्वोद्धृत 'भासनाटकचक्रेऽपि' पद्य में राजशेखर ने तो भास के बहुत से नाटकों का स्पष्ट ही उल्लेख किया है।

## अन्य मत

पं० गणपति शास्त्री का निकाला हुआ परिणाम बहुत से एतद्देशीय और विदेशीय विद्वानों ने स्वीकार कर लिया परन्तु अनेक ऐसे भी विद्वान् हैं, जो ऐसा नहीं मानते। कुछ विद्वानों का कहना है कि 'स्वप्न-वासवदत्त' भासकृत हो सकता है। क्योंकि आचार्य अभिनवगुप्त ने अपनी 'अभिनव-भारती' में इसका उल्लेख किया है। किन्तु अन्य रूपकों को भासकृत मानने में कोई प्रबल कारण नहीं। स्वर्गीय पण्डित रामावतार शर्मा की सम्मति में कतिपय नाटकों के कुछ अंश भासरचित हैं किन्तु समग्र नाटक भासरचित नहीं।

इन दोनों मतों के अतिरिक्त एक तीसरा भी मत है। उसके मानने वालों का कहना है कि भारत के केरल आदि दक्षिण प्रान्तों में प्राचीन कवियों के अनेक नाटकों का संक्षेप और परिवर्तन करने का यही प्रयोजन था कि ये नाटक रंगमंच पर आसानी से खेले जा सकें। इसी अभिप्राय से शाकुन्तलादि नाटकों का भी संक्षिप्त और परिवर्तित रूप वहाँ मिलता है। इसी प्रकार त्रिवन्द्रम् से प्रकाशित हुए ये तेरह नाटक प्राचीन नाटकों का संक्षेप और रूपान्तर ही है। यह मत इस समय बहुत विद्वानों को मान्य है। इसका कारण है। अनेक प्राचीन ग्रन्थकारों ने भास-

कृत स्वप्न-वासवदत्त के नाम से कई श्लोक अपने ग्रन्थों में उद्धृत किये हैं। वे सब नव-उपलब्ध स्वप्न-नाटक में नहीं मिलते तथा भास के नाम से जो सूक्तियाँ प्रसिद्ध हैं, वे एक भी इन नव-उपलब्ध नाटकों में नहीं पाई जातीं। अतः विद्वानों का अनुमान है कि नव-उपलब्ध स्वप्न-नाटक में से अनेक श्लोक लुप्त हो गये हैं। इस विवाद के रहते हुए इतना तो निश्चित है कि भास ने कोई स्वप्न-वासवदत्त नाटक रचा था और स्वप्न-नाटक उसी का रूपान्तर है। इस रूपान्तर का मूल से कितना भेद हुआ, यह कहा नहीं जा सकता। संभव है, यह भेद बहुत ही अल्प हो। अनेक प्रमाणों के आधार पर यही निश्चय होता है कि राजशेखरोपवर्णित स्वप्न-वासवदत्त यही है और भास ही उसका रचयिता है। और जब यह बात सिद्ध हो गई तो प्रस्तुत प्रतिमा आदि बारह नाटकों का भास की रचना मानना स्वयं सिद्ध हो गया।

## भास का काल

भास के समय के विषय में ऐतिहासिकों में बड़ा मतभेद है। पं० गणपति शास्त्री ने भास को चाणक्य तथा पाणिनि से भी प्राचीन सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। प्रस्तुत प्रतिमानाटक के पाँचवें अङ्क में 'बार्हस्पत्यम् अर्थशास्त्रम्—' बृहस्पतिकृत अर्थशास्त्र का उल्लेख है, चाणक्यकृत कौटिल्य अर्थशास्त्र का नहीं। बृहस्पतिकृत अर्थशास्त्र कौटिल्य से भी प्राचीन है। इससे निश्चित होता है कि भास चाणक्य के पूर्व रहा होगा। भास का चाणक्य से प्राचीन होना एक और कारण से भी सिद्ध है। चाणक्य ने अपने कौटिल्य अर्थशास्त्र में शूरों को युद्ध करने के लिए उत्साहित करने के प्रसंग में 'अपीह श्लोकौ भवतः' लिखकर प्रमाण कोटि में जिन श्लोकों को उद्धृत किया है, उनमें एक निम्नलिखित श्लोक भी है—

> 'नवं शरावं सलिलैः सुपूर्णं सुसंस्कृतं दर्भकृतोत्तरीयम्।
> तत् तस्य मा भून्नरकं च गच्छेद् यो भर्तृपिण्डस्य कृते न युध्येत्॥'

(कौटिल्य अर्थशास्त्र अधि० १० अ० ३)

यह श्लोक भास के उपलब्ध 'प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण नाटक' के दूसरे अङ्क में पाया जाता है। चाणक्य का काल चौथी शताब्दी ईस्वी पूर्व माना जाता है। प्रयोगों की अपाणिनीयता सिद्ध करती है कि पाणिनि-व्याकरण के सर्वमान्य होने से पूर्व ही इन नाटकों की रचना हुई होगी। इन आधारों पर भास का समय कम से कम पाँचवीं शताब्दी ईस्वी के पूर्व माना जाता है।

डा० बार्नेट का मत है कि इन नाटकों का रचयिता 'कल्पित भास' सातवीं शताब्दी का केरलीय कवि है, क्योंकि उसी समय के लिखे गये महेन्द्रवीर विक्रम विरचित 'मत्तविलास प्रहसन' से इन नाटकों की भाषा तथा पारिभाषिक शब्द बहुत समानता रखते हैं और राजसिंह, जिसका नाम इन नाटकों के भरतवाक्यों में अधिकता से मिलता है, केरल देश का सातवीं शताब्दी का राजा माना गया है।

इसके विरुद्ध एक मत है, जो अधिकांश विद्वानों को मान्य है : वे भरतवाक्यों के 'राजसिंह' शब्द को किसी व्यक्ति का नाम नहीं मानते : उनका कहना है कि भामह द्वारा उद्धृत तथा कालिदास और बाणभट्ट द्वारा प्रशंसित होने से भास का समय अवश्य ही प्राचीन होना चाहिए। इन नाटकों की भाषा, पारिभाषिक शब्द, विशेष करके प्राकृत प्राचीनता के ही द्योतक हैं। वे नाटकों की प्राकृत-विषयक परीक्षा करके इस परिणाम पर पहुँचे हैं कि भास, कालिदास (पाँचवीं शताब्दी) से प्राचीन रहे होंगे और अश्वघोष (द्वितीय शताब्दी) से अर्वाचीन, अर्थात् सन् ३०० या ३५० ई० के लगभग। यही मत अधिकांश विद्वानों को मान्य है।

## भास के दूसरे बारह नाटक

१ मध्यमव्यायोग—इसमें हिडिम्बा राक्षसी और भीम के पूर्वप्रेम का स्मरण, उनका अपने पुत्र घटोत्कच द्वारा चिरविरह के पश्चात् पुनर्मिलन तथा भीम द्वारा एक ब्राह्मण के लड़के की एक भयंकर राक्षस से रक्षा किया जाना वर्णित है।

२ दूतघटोत्कच—इसमें हिडिम्बा से उत्पन्न हुए भीमपुत्र घटोत्कच का अभिमन्यु के मारे जाने पर परस्पर सन्धि के सन्देश को लिये हुए दुर्योधन के पास भेजा जाना, और कौरवों के न मानने पर वहाँ अर्जुन की युद्धविषयक भीषण प्रतिज्ञा सुना उन्हें संक्षुब्ध कर युद्ध जारी रखना वर्णित है।

३ पञ्चरात्र—इसमें महाभारत की एक कथा का अन्यथावर्णन है। द्रोण ने कौरवों का यज्ञ किया और दक्षिणा में उनसे आधा राज्य माँग पाण्डवों को देने के लिए कहा। दुर्योधन इस शर्त पर राज्य देने को राजी हुआ कि पाँच रात (पाँच दिन) के अन्दर पाण्डवों का पता लगाना होगा, जिसे वह असंभव समझे बैठा था। द्रोण ने पाण्डवों का पता लगा लिया और शर्त के अनुसार उन्हें आधा राज्य दे दिया गया।

४ दूतवाक्य—इसमें सन्धि करने के लिए श्रीकृष्ण का दूत बनकर दुर्योधन के पास जाना, दुर्योधन का उनका तिरस्कार करना और उनके

पाण्डवों को आधा राज्य देने का प्रस्ताव करने पर उन्हें कारागार में फेंकने का प्रयत्न करना किन्तु श्रीकृष्ण के दिव्य प्रभाव के कारण दुर्योधन का कृतकार्य न होना और अन्त में श्रीकृष्ण का विफलमनोरथ हो पाण्डवसेना में चला जाना वर्णित है।

५ बालचरित्र—इसका कथानक श्रीमद्भागवत से लिया गया है। इसमें श्रीकृष्ण की बाल-लीलाओं का हृदयग्राही विशद वर्णन है।

६ अविमारक—इसमें छः अंक हैं और राजकुमार अविमारक तथा कुन्तिभोजसुता राजकुमारी कुरंगी की प्रणय-कथा का चारु-चित्रण है।

७ प्रतिज्ञायौगन्धरायण—इसमें मन्त्री यौगन्धरायण की नीति-पटुता और वत्सराज उदयन तथा राजकुमारी वासवदत्ता का प्रणय वर्णित है।

८ स्वप्नवासवदत्त—वास्तव में यह भास के प्रतिज्ञायौगन्धरायण का ही परिशेष है। इसमें मन्त्री यौगन्धरायण की नीति, वत्सराज उदयन और राजकुमारी वासवदत्ता का प्रणय, राज्य की रक्षा और शक्ति बढ़ाने के निमित्त मगधराज की बहन राजकुमारी पद्मावती से उदयन का विवाह, और तत्पश्चात् मगधराज की सहायता से खोया हुआ वत्सदेश का राज्य पुनः प्राप्त करने का वर्णन है। इसकी कथा छः अंकों में समाप्त हुई है। विद्वानों का कथन है कि भास की उपलब्ध कृतियों में यह सब से उत्कृष्ट है।

९ अभिषेकनाटक—इसमें वालिवध, हनुमान् का लंका में जाकर सीता से मिलना, और रावण की अवमानना करना, तथा रावणवध एवं रामराज्याभिषेक का वर्णन है।

१० चारुदत्त—यद्यपि यह नाटक अपूर्ण है, इसके चार अंक ही मिलते हैं तथापि यह बड़े महत्त्व का माना जाता है। क्योंकि शूद्रक कवि का प्रसिद्ध मृच्छकटिक नाटक इसी के आधार पर लिखा माना जाता है। इसमें धनहीन किन्तु चरित्रसम्पन्न उदात्तप्रकृति ब्राह्मण चारुदत्त तथा गुण-ग्राहिणी वारवनिता वसन्तसेना के आदर्श प्रेम का मार्मिक वर्णन है।

११ ऊरुभङ्ग—संस्कृत साहित्य में केवल यही एक वियोगान्त नाटक है। इसमें भीम-दुर्योधन का गदायुद्ध तथा भरी सभा में द्रौपदी के अपमान का बदला लेने के लिए भीम का गदाद्वारा दुर्योधन की जाँघ तोड़ उसके वध करने का करुणापूर्ण वर्णन है। नाटक छोटा होने पर भी नाटकीय दृष्टि से बड़े महत्त्व का है।

१२ कर्णभार—इसमें देवराज इन्द्र का ब्राह्मण के वेश में आकर दानवीर कर्ण के अभेद्य कवच-कुण्डल माँग ले जाना, और कर्ण का युद्ध-भार ग्रहण कर मद्रराज शल्य के साथ अर्जुन से युद्ध करने के लिए जाना वर्णित है।

## प्रतिमा और स्वप्नवासवदत्त में घटनासाम्य

दोनों नाटकों का कर्ता भास है। दोनों में परस्पर साम्य है। प्रस्तुत प्रतिमा में राम राज्याधिकार से वञ्चित होते हैं। कैकेयी इसमें कारण बनती है। राम सीता वन को चल देते हैं। स्वप्न में उदयन का राज्यभंग हो जाता है। उनका शत्रु राज्य हर लेता है। उनके प्रतिनिधि मन्त्री यौगन्धरायण राजरानी वासवदत्ता को लिये हुए वन को जाते हैं। दोनों जगह तपोवन है, तपस्वी हैं, मृग हैं, वही सुहावना आश्रम का दृश्य है। प्रतिमा में लक्ष्मण अनुगमन करता है तो वही अनुगमन स्वप्न में कुछ भेद से कवि ने लावाणक के ब्रह्मचारी से कराया है। पतिसेवा के लिए राजमहल के सुखों को ठुकराने वाली इधर सती सीता है तो उधर पति के लिए अपना सब कुछ न्योछावर करने वाली वासवदत्ता है। प्रतिमा में दशरथ का विलाप है तो स्वप्न में लावाणक के जल जाने पर उदयन का विलाप है। इधर राजा का अनन्यभक्त अमात्य सुमन्त्र है तो उधर अमात्य रुमण्वान्। प्रतिमा के तीसरे अङ्क में कवि ने ननिहाल से लौटे आ रहे भरत को विश्राम करने उद्यान में पहुँचा प्रतिमागृह में शोकाकुल करा रुलाया है तो उधर स्वप्न में उदयन को पर्यटन करने उद्यान में पहुँचा विदूषक के प्रश्न पूछने पर वासवदत्ता के शोक में उससे आँसू बहाये हैं। दोनों को मर्मान्त वेदना पहुँचती है। इस अवसर पर प्रतिमा में भरत माताओं को आया देख अपने आपको सँभालता है। स्वप्न में अचानक पद्मावती के उपस्थित होने पर उदयन अपने आपको सँभालता है। स्वप्न में राज्य का हरण करने वाला आरुणि है। प्रतिमा में राजलक्ष्मी सीता का हरण करने वाला रावण। दोनों अन्यायी हैं। दोनों को दण्ड देना ही कवि ने लक्ष्य रक्खा है। दोनों नाटकों में तपस्या है, त्याग है, कठोर यातनाएँ हैं और उसका परिणाम, शत्रु से युद्ध कर उन्हें अपने किये का फल चखा, मृत्यु दण्ड देकर, अन्त में अपने न्यायोचित अधिकारों की प्राप्ति है।

दोनों नाटकों में समाप्ति अंक के ठीक पूर्व दोनों जगह कवि को क्षात्रधर्म की रक्षा के लिए शत्रु पर विजय प्राप्त करानी है। स्वप्न में

पाँचवें अङ्क की समाप्ति पर आरुणि पर चढ़ाई करने की तैयारी होती है। प्रतिमा में वही तैयारी छठे अङ्क की समाप्ति पर होती है। दोनों जगह प्रचण्ड वीरता है, क्षत्रियोचित विजयाकांक्षा है। दोनों जगह युद्धवर्णन परोक्ष ही रक्खा है। स्वप्न में दर्शक आदि राजाओं की सहायता से सेना को सुसज्जित कर जहाँ उदयन—'अयमिदानीम्,

'उपेत्य नागेन्द्रतुरङ्गतीर्णे तमारुणिं दारुणकर्मदक्षम्।
विकीर्णबाणोग्रतरङ्गभङ्गे महार्णवाभे युधि नाशयामि ॥'

( स्वप्न ५।१३ )

—इस प्रकार युद्ध के लिए तत्पर होता है, वहाँ प्रतिमा में अधीनस्थ राजमण्डल को सुसज्जित कर कवि ने भरत को—अयमिदानीम्,

'वेलामिमां मत्तगजान्धकारां करोमि सैन्यौघनिवेशनद्धाम्।
बलैस्तरद्भिश्च नयामि तुल्यं ग्लानिं समुद्रं सह रावणेन ॥'

( प्रतिमा ६।१६ )

—इस प्रकार युद्धोन्मुख कराया। दोनों जगह प्रचण्ड वीरता है, बल है, दर्प है, कवि ने रणदुन्दुभि बजाई है।

स्वप्न के अन्तिम छठे अङ्क में उदयन आरुणि का वध कर अपना खोया हुआ राज्य प्राप्त करता है। उदयन को प्रियवस्तु वासवदत्ता भी मिल जाती है। प्रतिमा में रावण का संहार कर राम को सीता मिलती है और वे अयोध्या के राजा बनते हैं। उदयन को इस सफलता पर कवि ने अवन्तिराज महासेन से बधाइयाँ दिलाई हैं। मगधराजमहिषी का प्रसन्नता का सन्देश पढ़ाया है। प्रतिमा में राम को लङ्केश विभीषण आदि मित्र राजाओं के बधाई के सन्देश आते हैं। कैकेयी रामराज्याभिषेक पर प्रसन्नता मनाती है। दोनों जगह कवि ने विजेता राजाओं को विजय से दर्पित तथा उच्छृङ्खल होने से बचाया है। इस महान् विजय पर उदयन यौगन्धरायण आदि का कृतज्ञ होता है और राम विभीषण, सुग्रीव आदि का। दोनों नाटकों में कवि ने—स्वप्न में—

'इमां सागरपर्यन्तां हिमवद्विन्ध्यकुण्डलाम्।
महीमेकातपत्राङ्कां राजसिंहः प्रशास्तु नः ॥'

( स्वप्न ६।१९ )

प्रतिमा में—

'यथा रामश्च जानक्या बन्धुभिश्च समागतः ।
तथा लक्ष्म्या समायुक्तो राजा भूमिं प्रशास्तु नः ॥'

(प्रतिमा ७।१५)

—इस प्रकार अपने आश्रयदाता एक ही राजा (राजसिंह ?) की शुभाशंसा के साथ नाटक को समाप्त किया है।

## प्रतिमानाटक में नायक और रस

दशरथ महाराज के ज्येष्ठ पुत्र श्रीराम इस नाटक में धीरोदात्त नायक हैं और 'धर्मवीर' प्रधान रस है। रामचन्द्र का पिता की आज्ञा का पालन करने में 'उत्साह' स्थायी भाव है। 'न जातु कामान्न भयान्न लोभाद् धर्मं त्यजेज्जीवितस्यापि हेतोः'—इत्यादि धर्मशास्त्रीय वाक्यों का पर्यालोचन उद्दीपन विभाव है।

'मङ्गलार्थेऽनया दत्तान् वल्कलांस्तावदानय।
करोम्यन्यैर्नृपैर्धर्मं नैवाप्तं नोपपादितम् ॥'
'पितुर्नियोगादहमागतो वनं
न वत्स दर्पान्न भयान्न विभ्रमात्।
कुलं च नः सत्यधनं ब्रवीमि ते
कथं भवान् नीचपथे प्रवर्तते ॥'
'किन्त्वेतन्नृपतेर्वचस्तदनृतं कर्तुं न युक्तं त्वया।
किञ्चोत्पाद्य भवद्विधं भवतु ते मिथ्याभिधायी पिता ॥'

इत्यादि पिता की आज्ञा के पालन में तत्परता दिखाने वाली उक्तियाँ अनुभाव हैं। धैर्य संचारी भाव है। वात्सल्य, करुणा आदि पोषक रस हैं।

## प्रतिमानाटक के प्रमुख पात्र

### राम

प्रतिमानाटक में राम के चरित्र का समुचित विकास नहीं हुआ है। सीता को वल्कल-वस्त्र पहने देखकर वे स्वयं भी वल्कल वस्त्र धारण करने के लिए उत्सुक हो उठते हैं। इससे उनके गौरव में न्यूनता आ गई है। वन को जाने से पहले वे महाराज दशरथ को नहीं मिलते। रावण से सुनते हैं कि हिमालय पहाड़ पर हेम-मृग रहते हैं तो सहसा उस पर विश्वास कर लेते हैं, मानो वे कोई अबोध बालक हों। एक ओर राम की अलोक-

सामान्य त्यागशीलता है, पिता के प्रति अगाध श्रद्धा है, कैकेयी—सर्वथा उनके अहित की योजना करने वाली क्रूर-हृदया कैकेयी—के प्रति असीम औदार्य; दूसरी ओर यह स्वावमानना, यह धृष्टता और पर-प्रत्यय-नेय बुद्धि! अस्तु। राम के चरित्र में आत्म-त्याग है, पितृभक्ति है, भ्रातृप्रेम है, महानुभावता है, कर्तव्य की कठोर साधना है; किन्तु इसके लिए—इस मूर्ति की प्राणप्रतिष्ठा करने में—नाटककार को स्वयं कोई विशेष प्रयास नहीं करना पड़ा है। महर्षि वाल्मीकि शताब्दियों पहले अपनी आर्यवाणी में उसे अमर कर चुके थे। भास की कल्पना उसके उत्कर्ष को बढ़ा नहीं सकी। हाँ, उस उत्कर्ष में न्यूनता अवश्य ले आई है। इतने बड़े चरित्र में कविकल्पित केवल एक स्थल हृदयहारी है—'दिष्ट्या स एवास्मि रामः, महाराज एव महाराजः'।

## सीता

सीता के स्वभाव में सरलता है, नारी-हृदय का अनन्त माधुर्य है। वह पति-परायणा है। दशरथ के प्रति उसकी श्रद्धाभक्ति राम की अपेक्षा कुछ कम नहीं है। वह विधि के विधान को सानन्द शिरोधार्य करती है। अभिषेक की उषा में वनवास के वज्रपातोपम समाचार को कुसुमकलिका की भाँति आँखों से लगाती है। उसके स्वात्मविषयक विषाद में हर्ष-पुलक है, शोक में परिणत हृदय की गम्भीरता है। लक्ष्मण कैकेयी के कुटिल कुचक्र से आग-बबूला हो रहा है—संसार को तरुण स्त्रियों से शून्य करने की चिन्ता में आत्म-विस्मृत हो रहा है। सीता कहती हैं—'आर्यपुत्र, रोदितव्ये काले सौमित्रिणा धनुर्गृहीतम्।' वृद्ध महाराज के प्राण संशय में पड़े हुए हैं और इन्हें इधर धनुष उठाने की सूझी है। सीता सुख में, दुःख में, सम्पत्ति में, विपत्ति में राम की सहधर्मिणी है; उसका सतीत्व उसके जीवन का एकमात्र साधन है।

## भरत

भरत का चरित्र आदर्श चरित्र है। राम के प्रति उनका प्रेम, उनकी श्रद्धा, उनका भक्तिभाव अपूर्व है। जब उन्हें यह ज्ञात होता है कि माता कैकेयी सारे अनर्थों की जड़ है, उसीने राम को वन भेजने की व्यवस्था की है, उसीके कारण दशरथ की मृत्यु हुई है और सम्पूर्ण अयोध्या को एक साथ ही शोक के दिन देखने पड़े हैं तो वे रोष और लज्जा से विह्वल हो जाते हैं। सुमन्त्र उन्हें मातृ-चरणों में सिर टेकने को कहते हैं किन्तु वे उसे माता कहने में भी सकुचाते हैं; वे एक नये नियम का विधान करने

वाले हैं—'आज से पति से विद्रोह करनेवाली स्त्री मातृत्व के आसन पर प्रतिष्ठित न रह सकेगी'। भरत का आत्मत्याग अतुलनीय है। उनकी साधना राम की तपस्या से कम नहीं है। वे स्वयं अपने अन्तःकरण की प्रेरणा से राम के साथ जंगल में रहना चाहते हैं और जब राम की अनुमति नहीं मिलती तो अयोध्या को ही तपोवन बनाकर वनवास के चौदह वर्ष बिता देते हैं। भरत सचमुच योगिराज हैं, मूर्तिमती कर्तव्यनिष्ठा हैं।

### लक्ष्मण

लक्ष्मण के चरित्राङ्कन का उपक्रम नाटककार ने सचमुच बड़े कौशल के साथ किया है। ऐसी सजीवता, इतनी स्वाभाविकता, इतनी वास्तविकता नाटक भर में अन्यत्र न पाइएगा। राम के अकारण वनवास से वह इतना संक्षुब्ध है कि वह दुनिया से स्त्रीत्व को ही मिटा देना चाहता है। वह राम को धनुष उठाने के लिए उकसाने की चेष्टा करता है—

'क्रमप्राप्ते हृते राज्ये भुवि शोच्यासने नृपे।
इदानीमपि सन्देहः किं क्षमा निर्मनस्विता॥'

राम के प्रति लक्ष्मण का प्रेम जितना गहरा है, उतना ही हार्दिक भी। वह अयोध्या के सुखोपभोगों को ठुकराकर राम के साथ ही जंगलों की धूल छानता है। लक्ष्मण मनस्वी है, राम के अस्तित्व में अपने अस्तित्व को भुला देनेवाला सच्चा सेवक है। किन्तु नाटककार ने इस चरित्र के मार्मिक स्थलों से पूरा लाभ नहीं उठाया है। सीता के अपहरण के अवसर पर लक्ष्मण को पहले ही अन्यत्र भेजकर उसके चरित्र के विकास के एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सुयोग को हाथ से खो दिया है। भास की नाटकीय प्रतिभा यहाँ पर बहुत ही कुण्ठित हो गई है। शायद सीता के चरित्र को ऊँचा रखने के लिए यह भद्दी कल्पना की गई है।

### कैकेयी

भास ने कैकेयी के चरित्र को बचाने का बहुत भारी प्रयास किया है, रामायण की कथा को एकदम नया रूप दे दिया है। किन्तु यहाँ भी उनकी कल्पना पर-कटे परिन्दे के मानिंद फड़फड़ाकर ही रह गई है। चरित्र ऊँचा तो क्या उठता, उल्टा अस्वाभाविकता के दलदल में फँसकर और भी विकृत हो गया है। दशरथ को ऋषि का शाप था कि तुम्हारी मृत्यु पुत्रवियोग के शोक से होगी। इस वियोग की व्यवस्था करनेवाली हुई हैं उनकी रानी कैकेयी! रही वियोग की दीर्घ अवधि, सो उनका इसमें भी

कोई दोष नहीं रहा, दैवात् जीभ फिसल गई, चौदह दिन के बदले चौदह वर्ष कह गई! वसिष्ठ, वामदेव आदि महर्षि उसके इस आयोजन से पहले ही से सहमत थे! बस, क्षण भर में कैकेयी का समग्र कल्मष धुल गया! वह एक ही छलांग में फिर से मातृत्व के उच्च आसन पर जा विराजी! दशरथ-मरण, सीता-हरण, भरत की आत्म-ग्लानि, राम-लक्ष्मण का वनवास-जनित दुःख, यह सब-कुछ जैसे कुछ भी नहीं है! कैसी बालिश कल्पना है!

## नाटकीय कथावस्तु

प्रतिमानाटक की कथा भास ने रामायण से ली है। इसमें कवि ने बरसों की बात घंटों में और वह भी बड़ी खूबी से कह देने में कमाल कर दिया है। प्रस्तुत नाटक में राम के राज्याभिषेक से लेकर उनके वन जाने और चौदह बरस के वनवास की अवधि समाप्त कर अयोध्या को लौट आने तक की कथा वर्णित है। कथा इस प्रकार है—महाराज दशरथ की इच्छा राम को राजतिलक करने की हुई। बड़े समारोह से राम का राज्याभिषेक किया जाने लगा। राज्याभिषेक की सारी तैयारियाँ हुईं। राज-दरबार लगा था। ठीक समय पर मंगल बाजों और वेदमन्त्रों की ध्वनि के साथ राम का राज्याभिषेक हो ही रहा था कि कैकेयी के कुचक्र से वह होते होते रह गया। राम ने चौदह बरस के वनवास का आदेश पा सीता और लक्ष्मण के साथ वन की राह ली। महाराज को बहुत शोक हुआ। पुत्र-बिछोह-शोक में ही उन्होंने प्राण त्याग दिये। सर्वत्र सन्नाटा छा गया। भरत भी ननिहाल में था। ज्यों ही उस तक महाराज के अस्वस्थ होने की सूचना पहुँची, वह शीघ्र ही अयोध्या को चल पड़ा। ननिहाल जाते उसने भरा पूरा समृद्ध परिवार देखा था। बहुत समय के पश्चात् अहा! आज अयोध्या पहुँच सब से मिलूँगा, इन्हीं सुख-स्वप्नों में वह मस्त हुआ जा रहा था। अयोध्या के समीप पहुँचा तो प्रतिमागृह दीख पड़ा, जिसमें इक्ष्वाकुवंशज मृत राजाओं की प्रतिमाएँ स्थापित थीं। इनमें एक प्रतिमा दशरथ की भी थी। उसने बारी बारी सब देखीं। उसकी दृष्टि उस पर भी पड़ी, जिसका उसे स्वप्न में आभास भी नहीं था। बस, देखते ही हक्काबक्का रह गया। कुछ पल यों ही बीते। साहस करके उसने प्रतिमा के विषय में पुजारी से पूछा तो उत्तर मिला—'दशरथ की'। भरत पर अनभ्रवज्रपात हुआ। राम, लक्ष्मण, सीता के वनवास को सुन उसका रहा सहा धैर्य भी जाता रहा। अचेत हो जमीन पर गिर पड़ा। इसी अवसर पर प्रतिमागृह

में कौसल्या, सुमित्रा आदि का आना हुआ। भरत कुछ सचेत हुए। उनके राज्याभिषेक की सब तैयारी हुई पड़ी थी। वे सब कुछ ठुकरा कैकेयी को दुतकार वहीं से राम के पास वन को चल दिये। राम, सीता और लक्ष्मण सहित आश्रम में निवास किये हुए थे। भरत को आया देख उसके भ्रातृप्रेम से चकित रह गये। भरत ने राम से अयोध्या चल राज्य सँभालने का आग्रह किया। राम पिता के वचनों पर अटल रहे और भरत को बहुतेरा समझा-बुझा राज्य सँभालने के लिए राजी किया। भरत ने इस शर्त पर अयोध्या जाकर राज्य सँभालना स्वीकार किया कि चौदह बरस बाद राम भरत के हाथ धरोहर रक्खा हुआ अपना राज्य सँभाल लेंगे। अयोध्या जाते समय भरत श्रीराम की खड़ाउँओं पर राज्याभिषेकजल छिड़ककर प्रसादरूप में उन्हें लेते गये। एक समय राम पितृश्राद्ध करने की सोच में पड़े हुए सीता से बातचीत कर रहे थे कि अतिथि का वेष बनाकर रावण उनके पास आया। राम ने उसे विद्वान् अतिथि समझकर श्राद्ध के विषय में उससे चर्चा की तो उसने श्राद्ध करने के लिए हिमालय के काञ्चनमृगों को सर्वोत्तम बताया। लक्ष्मण इस समय आश्रम से बाहर गये हुए थे। सीता को अतिथि-सेवा के लिए छोड़ राम भी मृग लेने चले गये। रावण ने मौका पाया और अपना असल रूप धारण कर वह सीता को हर ले चला। लङ्का जाते रावण से दशरथ के मित्र जटायु का बड़ा युद्ध हुआ और सीता को छुड़ाने के लिए युद्ध करते करते वह रावण के हाथों मारा गया। अयोध्या में भरत को जब यह हाल मालूम हुआ तो भाई की सहायतार्थ जाने के लिए वह भी ससैन्य तैयार हुआ। इधर श्रीराम रावण को मारकर सीता आदि सहित अयोध्या को जाते हुए पुनः उसी आश्रम में टिके। इतने में माताओं को साथ लिये अमात्यों तथा प्रजावर्ग सहित भरत का भी वहीं पहुँच उनसे मिलाप हो गया। वहीं राम का राज्याभिषेक हुआ और तदनन्तर वे सब पुष्पक विमान में बैठ अयोध्या को चले गये।

## प्रतिमानाटक-संक्षिप्त-कथा

### पहला अंक

श्रीराम के राज्याभिषेक की तैयारियाँ हो रही थीं। महाराज दशरथ के आदेश से कहीं छत्र, चमर, मंगलकलश आदि सारे साज सजाये जा रहे थे। कहीं राज्याभिषेक के उपलक्ष्य में अच्छे अच्छे नाटक खेलने का प्रबन्ध हो रहा था। राम राजा होगा, इससे प्रजा के हर्ष की सीमा नहीं थी। सीता सहेलियों के साथ बैठी थी, अचानक उसने अवदातिका के हाथ

में वल्कल देख लिये। जी में पहनने की हुई। होनहार थी, वल्कल पहन लिये। उसे क्या मालूम था कि लेने के देने पड़ेंगे, इन वल्कलों ने वनवास की भूमिका बनना है। आखिर, परिणाम क्या रहा, कैकेयी को ठीक मौके पर वरदानों की सुध हो आई। उसने सत्यसन्ध महाराज को वर देने के लिए विवश किया। एक में राम को चौदह बरस का वनवास और दूसरे में भरत को राजगद्दी। राम का राज्याभिषेक होते होते रह गया। राम को चौदह बरस के वनवास का आदेश हुआ। वह वल्कल पहन लगे वन को जाने। सीता भी संग हो ली। लक्ष्मण से न रहा गया, वह भी भाई के पीछे हो लिया।

## दूसरा अंक

तब क्या था, बूढ़े महाराज का बुढ़ापे का बना बनाया घर उजाड़ हो चला। उन्होंने शोकशय्या की शरण ले ली। पुत्र-बिछोह-शोक से अपने आपे को खो बैठे। लगे तरह तरह से विलाप करने और कैकेयी के कुकृत्य पर धिक्कार दे-देकर छटपटाने। रनवास में कुहराम मच गया। रानियाँ—कौसल्या और सुमित्रा लगीं महाराज को धीरज बँधाने, परिचारक परिचर्या करने, अमात्य लोग बहुत बहुत तरह समझाने-बुझाने। कुछ न हुआ। हाय पुत्र ! हाय पुत्र ! विलाप करते करते ही महाराज चल बसे।

## तीसरा अंक

भरत ननिहाल में थे। महाराज के बीमार होने की सूचना पा तेज़ी के साथ रथ में बैठे अयोध्या की ओर भागे जा रहे थे। बहुत समय के पश्चात् अयोध्या जाने का अवसर मिला था। बन्धु-बान्धवों, पिता-माताओं को मिलने की उमंगें हिलोरे मार रही थीं। कब अयोध्या पहुँचूँ, कब महाराज के चरणों मस्तक झुकाऊँ, कब हमजोली के भाइयों से गले लगकर लिपटूँ—इस प्रकार तरह तरह के सुख-स्वप्नों में तल्लीन हुए जा रहे थे। नगरी के पास पहुँचे। सूचना मिली कि अभी मुहूर्त ठीक नहीं, कुछ देर ठहर राजकुमार राजधानी में प्रवेश करें। इतनी देर विश्राम-स्थान की खोज करते संयोगवश पास ही एक स्थान में जा पहुँचे। यह सूर्यवंशी मृत राजाओं की स्मारक मूर्तियों का प्रासाद बना हुआ था। भरत की दृष्टि एकाएक उन मूर्तियों पर जा पड़ी। एक एक कर देखने लगे। पूछने पर विदित हुआ कि ये दिलीप, रघु, अज की मूर्तियाँ हैं। कुलगौरव से हृदय उछला। पर ज्यों ही दशरथ की मूर्ति पर दृष्टि पड़ी। पूछा—'यह

किसकी मूर्ति है'। उत्तर मिला—'दशरथ की'। उनका तो हृदय धक रह गया। एकदम सन्नाटा छा गया। होनहार होकर रही, महाराज मर गये, आर्य राम सीता लक्ष्मण सहित चौदह बरस के लिए वन को चले गये, यह सब मालूम कर उसके पैरों-तले की मिट्टी सरक चली। उसने अपने को एक भयावने युग में असहाय पड़ा पाया। उस बेचारे को क्या मालूम था कि उस पर ऐसी बीतेगी। मूर्च्छित होकर ज़मीन पर पछाड़ खाकर धड़ाम से गिर पड़ा। इसी अवसर पर संयोगवश आवश्यक रीति पूरा करने उस दिवंगत-मूर्ति-मन्दिर में कौसल्या आदि का आना हुआ। पुत्र की दशा देख हाहाकार मच गया। भरत सँभला। माताओं की करुणाजनक दशा से उसका हृदय दहल पड़ा। कैकेयी को दुतकार और राज्याभिषेक का किया कराया सारा साज ठुकराकर राम को लिवा लाने वह वन को चल दिया।

## चौथा अंक

भरत श्रीराम के आश्रम में पहुँचे। आर्य राम को सूचना दी गई। उनके दर्शन देने में कुछ विलम्ब होता देख सोचने लगे कि कहीं 'कैकेयी का पुत्र कहकर मिलना न चाहें'। इतने में लक्ष्मण आये और भरत को देख बहुत गद्गद हो उन्हें राम के पास ले चले। राम भरत के इस भ्रातृप्रेम से बहुत प्रभावित हुए। बड़े प्रेम से एक-दूसरे को सब गले लगकर मिले। भरत राम से अयोध्या को लौट चलने के लिए बहुत अनुनय-विनय करने लगे। जब राम ने देखा कि भरत उनके साथ वन में रहने का हठ किये हुए है तो उन्होंने पिता की प्रतिज्ञा और अपने कर्तव्य का स्मरण दिलाकर और तरह तरह से समझा-बुझाकर भरत को राजधानी को लौटने के लिए विवश किया। भाई के बहुत कहने पर भरत इस शर्त पर राजधानी को लौटने के लिए राजी हुए कि चौदह बरस बीतने पर राम अपना राज्य स्वयं सँभाल लेंगे। श्रीराम को स्वीकार करना पड़ा। भरत रामचन्द्र जी का प्रसाद—उनकी पादुकाएँ लिये हुए अयोध्या की ओर चल पड़े।

## पाँचवाँ अंक

महाराज दशरथ का श्राद्धदिवस समीप था। राम इसी सोच में पड़े थे कि किस प्रकार पितृश्राद्ध किया जाय? सीता के पास गये। वह आश्रम की सफ़ाई-सिंचाई में संलग्न थी। श्रीराम के चेहरे पर चिन्ता की झलक भाँपकर लगी उसका कारण टटोलने। मालूम होने पर बोली—आर्यपुत्र

का चिन्ता करना वृथा है। जैसा अ ने से बन पड़ेगा, पिता जी का श्राद्ध फल-जल से कर लीजिएगा। पिता जी इस अवस्था में आपसे यही ग़नीमत हुआ समझेंगे। राजसी ठाठ से भरत अपने आप कर तो लेंगे। राम बोले—जब अपने इन हाथों दाभों पर वन के फलों को परोसे हुए पिता जी देखेंगे तो वनवास की याद हो आने पर वहाँ भी रो पड़ेंगे। यही चर्चा छिड़ी हुई थी कि संन्यासी का भेस बदले हुए रावण का आना हुआ। स्वागत-सत्कार की बात हो जाने पर जब उसने श्रीराम को अपना परिचय दिया कि मैं श्रुति-स्मृति आदि वेदशास्त्रों तथा श्राद्धकल्प का जानने वाला ब्राह्मण हूँ तो पिता का श्राद्ध किया चाहते हुए राम को श्राद्धविषयक जिज्ञासा पैदा हुई। रावण को अच्छा अवसर मिला। सीता को राम से पृथक् किया चाहते हुए उसने श्रीराम को पितृश्राद्ध करने के लिए काञ्चनपार्श्व मृग उत्तम बताया। लक्ष्मण कुलपति को लिवा लेने पहले ही बाहर गये हुए थे। अतः राम को ही काञ्चनपार्श्व मृगों को लाने सुदूर जाना पड़ा। अब क्या चाहिए था, सीता को अकेली पा रावण ने अपना असली रूप धारण किया। उसे देख सीता थर्रा उठी। क्या हो सकता था, वह अनार्य बिलखती हुई उस आर्यबाला को बलपूर्वक लंका की ओर हर ले चला।

## छठा अंक

सीता के हरे जाने पर दो तपस्वी रक्षा के लिए लगे पुकारने। उनकी पुकार सुन तत्काल जटायु का आना हुआ। उसने सीता को छुड़ाने के लिए रावण से भीषण युद्ध किया और उसे अपनी तेज़ चोंचों से मार-मारकर लहूलुहान कर दिया किन्तु बहुत युद्ध करने के पश्चात् खिसियाये हुए रावण द्वारा वह बेचारा मारा गया। दोनों तपस्वी तब इसकी सूचना राम तक पहुँचाने गये। इधर राम आदि का कुशल-समाचार लेने आश्रम को आया हुआ सुमन्त्र जब वहाँ उन्हें न पाकर वापस अयोध्या जाकर भरत से मिला तो बातचीत करते हुए सीता-हरण की बात अचानक उसके मुँह से निकल पड़ी। भरत बहुत पछताये और लगे कैकेयी को दुतकारने। भरत को जब महाराज दशरथ को हुए शाप की बात मालूम हुई तो कैकेयी के कुकृत्य से उत्पन्न हुई उनके हृदय की उथल-पुथल कुछ शान्त हुई और दलबल सहित बड़े समारोह से राम की सहायतार्थ कूच करने के लिए तैयार हुए। अन्तःपुर में सर्वत्र इस घटना को मालूम कर हाहाकार मच गया। कौसल्या मूर्च्छित हो गई।

## सातवाँ अंक

रावण का संहार कर अनार्यों पर विजय प्राप्त कर सीता को लिये हुए राम लक्ष्मण ने अपने लङ्कासमर के सहायकों समेत अयोध्या को जाते हुए आश्रम में ठहरना है। मुनि लोग आश्रम में उनके स्वागत की तैयारियाँ किये हुए हैं। उनके लिए आश्रम-सुलभ पदार्थ इकट्ठे किये हैं। श्रीराम आश्रम में आ पहुँचे। सब ने हर्ष मनाया। सीता को देख ऋषिपत्नियाँ प्रमुदित हुईं। राम और सीता को बहुत पहले के देखे हुए आश्रम की पुरानी बातें एक एक कर याद आने लगीं। राम सीता को एक एक बात की याद दिलाने लगे। यह जनस्थान है, जहाँ पहले रहते थे। ये कितने बड़े बड़े वृक्ष हो गये, जो नन्हे नन्हे पौधे देखे थे। यहाँ पर भरत को आया देख मृग बिदककर चौकड़ियाँ भरते हुए कूदने-फाँदने लगे थे। इस तरह अतीत की सारी घटनाएँ मस्तिष्क में ताज़ी हो-होकर बारी बारी याद आने लगीं। काञ्चनपार्श्व मृग की भी याद आई। उसे यादकर सीता थर्रा उठी तो इस चर्चा को छोड़ दिया। थोड़ी ही देर में भरत भी माताओं को लिये हुए सेनासहित यहीं आ पहुँचे। दुःखद समय का अवसान हुआ। राम ने चौदह बरस के वनवास को पूरा बिताया। प्रबल शत्रु से सामना हुआ था। राम की विजय हुई। भरत को अब विलम्ब न सुहाया। झट से वहीं अपना राज्य सँभालने को कहा। कैकेयी आदि माताओं ने भी राज्यग्रहण करने के लिए राम को विवश किया। वहीं राम का राज्याभिषेक किया गया। जंगल में मंगल हुआ। शोक प्रसन्नता में बदल गया। तत्पश्चात् वे सब पुष्पक विमान में बैठ अयोध्या की ओर चल पड़े। राम-राज्य का श्रीगणेश हुआ।

परमेश्वरानन्द शर्मा शास्त्री
विजयानन्द खण्डूड़ी शास्त्री

## नाटकीयपात्रपरिचयः ।

**पुरुषाः—**

**सूत्रधारः**—प्रयोगस्य प्रवर्तकः ।

**राजा**—दशरथो नाम अयोध्याधिपः ।

**रामः**—दशरथज्येष्ठतनयः कौसल्यासूनुः, नायकः ।

**लक्ष्मणः**—रामस्य भ्राता सुमित्रातनयः ।

**भरतः**—रामस्य भ्राता, कैकेयीतनयः ।

**शत्रुघ्नः**—लक्ष्मणानुजः सुमित्रातनयः ।

**सुमन्त्रः**—दशरथमन्त्री ।

**सूतः**—भरतस्य सारथिः ।

**रावणः**—लङ्कापतिः, प्रतिनायकः ।

**वृद्धतापसौ**—रावणजटायुयुद्धदर्शकौ ।

**देवकुलिकः**—प्रतिमागृहप्रबन्धकः ।

**तापसः**—रामवनवास्तव्यस्तपस्वी ।

**नन्दिलकः**—तापसपरिजनः ।

**भटः**—राजपुरुषः ।

**सुधाकारः**—प्रतिमागृहे सुधालेपकर्ता ।

**काञ्चुकीयः**—बालाकिर्नाम अन्तःपुरचरो वृद्धः ।

**स्त्रियः—**

**नटी**—सूत्रधारपत्नी ।

**कौसल्या**—दशरथस्य प्रथमपत्नी राममाता ।

**कैकेयी**—दशरथस्य द्वितीयपत्नी भरतमाता ।

**सुमित्रा**—दशरथस्य तृतीयपत्नी लक्ष्मणशत्रुघ्नयोर्माता ।

**सीता**—जनकतनया रामभार्या, नायिका ।

**अवदातिका**—सीतायाः सखी, वल्कलापहारिणी ।

**चेटी**—सीतायाः परिचारिका ।

**प्रतिहारी**—दशरथराजभवने द्वारपालिका ।

**विजया**—कैकेय्याः अन्तःपुरे प्रतिहारी ।

**नन्दिनिका**—कैकेय्याश्चेटी ।

**तापसी**—सीताया उटज-सहचरी रामवनतपस्विनी ।

## नाटकमध्यदृष्टनाम्नां रङ्गभूम्यामनवतीर्णानां पात्राणां नामोल्लेखः ।

**वसिष्ठः**—दशरथकुलपुरोहितः ।
**वामदेवः**—एतन्नामा महर्षिः ।
**पुरोहिताः**—
**उपाध्यायाः**—
**वैखानसाः**—वानप्रस्थाः ।
**वालखिल्याः**—अङ्गुष्ठप्रमाणा ऋषिभेदाः ।
**नैमिषीयाः**—शौनकादिमहर्षयः ।
**कुलपतिः**—अत्रिर्नामाश्रमस्वामी ।
**तपस्विनः**—जनस्थानवासिनः ।
**ऋषिपत्न्यः**—जनस्थानवासिमुनिभार्याः ।
**दिलीपः**—दशरथप्रपितामहः ।
**रघुः**—दशरथपितामहः ।
**अजः**—दशरथपिता ।
**अमात्याः**—अयोध्याराजमन्त्रिणः ।
**प्रकृतयः**—अयोध्याराज्यान्तर्वर्तिनो जनाः ।
**पौराः**—अयोध्यानगरवासिनः ।
**भिषजः**—अयोध्यायां राजवैद्याः ।
**भृत्याः**—दशरथराजभवने किङ्कराः ।
**सज्जनाः**—राज्ये प्रतिष्ठितपुरुषाः ।
**अन्धमुनिः**—श्रवणपिता ।
**मुनितनयः**—अन्धमुनिसुतः श्रवणो नाम ।
**जटायुः**—पक्षिराजः ।
**शूर्पणखा**—रावणभगिनी ।
**वालिः**—कपीश्वरः सुग्रीवज्येष्ठभ्राता ।
**सुग्रीवः**—कपीश्वरः वालिभ्राता लङ्कासमरे रामसहायकः ।
**नीलः**—, **मैन्दः**— } लङ्कासमरे रामसहायकौ ।
**जाम्बवान्**—ऋक्षराजः लङ्कासमरे रामसहायकः ।
**हनुमान्**—रामानन्यभक्तः ।
**विभीषणः**—रावणभ्राता रामभक्तः ।
**खरदूषणौ**—रावणभ्रातरौ ।
**संभवकः**—दशरथराजभवने परिचारकः ।
**सारसिका**—दशरथराजभवने परिचारिका ।
**रेवा**—नेपथ्यरक्षाधिकृता ।
**नाटकीयाः**—सङ्गीतशालायामभिनयकर्तारः ।
**मन्थरा**—कैकेय्याः परिचारिका ।

श्रीः ।

# प्रतिमानाटकम् ।

[ नान्द्यन्ते ततः प्रविशति सूत्रधारः ]

**सूत्रधारः—**

**सीताभवः पातु सुमन्त्रतुष्टः सुग्रीवरामः सहलक्ष्मणश्च ।**
**यो रावणार्यप्रतिमश्च देव्या विभीषणात्मा भरतोऽनुसर्गम् ॥१॥**

---

## श्रीप्रतिमाव्याख्या ।

जयन्ति वचसां देव्याः कृपादन्तुरदृक्कराः ।
यानालम्ब्य विजृम्भन्ते प्रतिभाकैरवाकराः ॥१॥
यत्कृपाकणमात्रानामनिरुद्धा सरस्वती ।
हृदि तिष्ठतु मे नित्यं सानिरुद्धसरस्वती ॥२॥
व्यासवाल्मीकिकल्पस्य क्व भासस्य गिरां चयः ।
क्व वाहमल्पधीसम्पन्मितशब्दार्थसञ्चयः ॥३॥
तथाप्येष चतुर्वेदगुरोरासाद्य सत्कृपाम् ।
प्रतिमानाटकव्याख्यां कर्तुमस्मि कृतक्रमः ॥४॥

---

## प्रतिमानाटक

[ नान्दी के अन्त में सूत्रधार का प्रवेश ]

**सूत्रधार—सीता के मङ्गल-मोद के हेतु, अच्छी मन्त्रणा (अथवा सारथि सुमन्त्र) से प्रसन्नचित्त रहने वाले, जगत् का भरण (पालन) करने वाले, शोभाशाली कण्ठवाले (अथवा सुग्रीव-सखा) लक्ष्मण सहित मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् राम—जिन्होंने महारानी सीता (को हर ले जाने) के कारण (दुराचारी) रावण का संहार किया था और जो अनुपम वीर तथा शत्रुओं के लिए सदा भयकारी (वा अपने अभिन्न-हृदय सखा विभीषण से विशेष अनुराग करने वाले) थे—जन्म जन्म में तुम्हारी (अथवा हमारी) रक्षा करें ॥१॥**

अथ कविभिः कविताकामिनीहासतया स्मृतस्तत्रभवान् महाकविर्भासः प्रतिमाख्यं नाटकं चिकीर्षुस्तदादौ रङ्गविघ्नोपशान्तयेऽभिनेयकथावस्त्वंशसूचनाय च मङ्गलं कर्तुं पूर्वं सूत्रधारं प्रवेशयति—**नान्द्यन्त** इत्यादिना । **नान्द्यन्ते** नान्दी दुन्दुभिनामकं वाद्यम् [ 'दुन्दुभिस्त्वानको भेरी भम्भा नासूश्च नान्द्यपि' इति वैजयन्ती ], तस्या अन्ते अवसाने, अभिनयारम्भसूचके दुन्दुभिवाद्यवादनेऽवसित इत्यर्थः । अथवा नन्दनं नन्द आनन्द इत्यर्थः [ भावे घञ् ], तस्येयमिति नान्दी [ शैषिकाण्णन्ताद् ङीप् ] प्रयोगारम्भे सामाजिकानामावर्जनाय क्रियमाणा गीतवाद्यवादनक्रिया, तस्या अन्ते इत्यर्थः । मङ्गलश्लोकरूपा नान्दी तु रङ्गे सूत्रधारपठनीयत्वादितो भिन्नैव बोध्या । तदुक्तं भरतेन—'सूत्रधारः पठेन्नान्दीम्' इति । सूत्रधारपठनीयाया नान्द्या लक्षणं यथा—'आशीर्वचनसंयुक्ता स्तुतिर्यस्मात् प्रयुज्यते । देवद्विजनृपादीनां तस्मान्नान्दीति संज्ञिता ॥' इति । **ततः** नान्दीसमाप्त्यनन्तरमेव । **सूत्रधारः** सूत्रं नाट्यानुष्ठानं धारयति प्रवर्तयतीति सूत्रधारः, अभिनेतॄणां नेता प्रधाननट इत्यर्थः । तदुक्तम्—'नाट्यस्य यदनुष्ठानं तत्सूत्रं स्यात् सबीजकम् । रङ्गदैवतपूजाकृत् सूत्रधारः स उच्यते ॥ वर्णनीयकथासूत्रं प्रथमं येन सूच्यते । रङ्गभूमिं समाक्रम्य सूत्रधारः स उच्यते ॥' इति ।

प्रविष्टः सूत्रधारो मङ्गलश्लोकरूपां नान्दीं पठति—"**सीताभव**" इति । **यः, सीताभवः** सीताया जनकनन्दिन्याः, भवो भद्राप्तिः, तद्धेतुरिति यावत् । अस्तीति सर्वत्राध्याहर्तव्यम् । यो रावणेन हृतां सीतां ततो विमोचनेनातूतुषदिति भावः । **सुमन्त्रतुष्टः** सुमन्त्रेण सुमन्त्रनाम्ना मन्त्रिणा तुष्टः प्रीतः । अथवा शोभनो मन्त्रो मन्त्रणा यस्य स सुमन्त्रः, स चासौ तुष्टश्चेत्येवं व्याख्येयम् । किं **च सहलक्ष्मणः** लक्ष्मणेन सह वर्तत इति सहलक्ष्मणः स्वानुजेन लक्ष्मणेन सहितः [ 'तेन सहेति तुल्ययोगे' इत्यनेन समासः, 'वोपसर्जनस्य' इति विकल्पेन सहस्य सः ], अपि **च** यः, **रावणार्यप्रतिमः** [ रावणस्यारी रावणारिः, न प्रतिमा यस्य सोऽप्रतिमः, रावणारिश्चासावप्रतिमश्चेति विग्रहः ] रावणस्य स्वकर्मभिर्लोकान् रावयितुस्तन्नामकस्य दैत्यस्य, अरिः शत्रुर्हन्तेति भावः, अप्रतिमः नयपराक्रमाभ्यामनुपमः । **देव्या** सीतया सहितः [ विनापि तद्योगं तृतीया ] । **विभीषणात्मा** विभीषणः शत्रूणां भयोत्पादकः, आत्मा स्वरूपं यस्य तादृशः, **भरतः** भरं पृथिव्या भारं तस्यति उपक्षयति दूरीकरोतीति तादृशः प्रजापीडकदुष्टनृपतिशासनेन पृथ्वीभारहारक इति भावः [ भरोपपदात्तसेः

[ नेपथ्याभिमुखमवलोक्य ]

**आर्ये ! इतस्तावत् ।**

[ प्रविश्य ]

**नटी—अय्य ! इअह्मि ।** आर्य ! इयमस्मि ।

---

क्विप्, अधातोरित्युक्तेः 'अत्वसन्तस्य' इति न दीर्घः ]। अथवा 'विभीषणात्माभरत' इत्येकं पदम् । विभीषणे तन्नामके रावणभ्रातरि, आत्माभे सदृशसुखदुःखतया स्वतुल्ये, रतोऽनुरक्तः, विभीषणमित्रतामुपगत इति भाव इति श्रीमद्‌गणपतिशास्त्रिणः । सः [ यत्तदोर्नित्यसम्बन्धात्स इत्यध्याहृतः ], **सुग्रीवरामः** शोभना ग्रीवा यस्य स सुग्रीवः सुकण्ठः, स चासौ रामो रामाभिधानो भगवान् हरिः, **अनुसर्गम्** सर्गं सर्गमन्वित्यनुसर्गम्, जन्मनि जन्मनीत्यर्थः । **पातु** पालयतु युष्मानस्माँश्चेति शेषः ।

अत्र कविना मङ्गलाचरणमुद्रया सीता-सुमन्त्र-सुग्रीव-राम-लक्ष्मण-रावण-विभीषण-भरताख्यानि प्रकृतनाटकपात्राणि सूचितानि । रावणारिपदेन रामकर्तृको रावणवधः, तथा प्रतिमपदेन प्रतिमानाटकमित्येतन्नाटकाभिधानं तृतीयाङ्कस्थितं दशरथप्रतिमावृत्तं च सूचितम् । अतोऽत्र मुद्रालङ्कारः । तदुक्तं कुवलयानन्दे—'सूच्यार्थसूचनं मुद्रा प्रकृतार्थपरैः पदैः' इति । प्रथमत्रितये इन्द्रवज्रायाश्चतुर्थे चोपेन्द्रवज्राया लक्षणस्य सन्निवेशादुपजातिश्छन्दः । तदुक्तम्—'स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः । उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ । अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ पादौ यदीयावुपजातयस्ताः ॥' इति ॥१॥

अथ सूत्रधारमुखेन स्थापनामवतारयितुमाह—**नेपथ्ये**ति । नेपथ्यम् नटानां वेषप्रसाधनभूमिः [ 'नेपथ्यं स्याज्जवनिका रङ्गभूमिः प्रसाधनम्' इत्यजयः ] । सूत्रधारो नटीमाह्वयति—**आर्ये** इति । आर्ये इति सूत्रधारस्य स्वभार्यां प्रति संबोधनम् । **इतस्तावदि**त्यस्य 'आगम्यताम्' इति शेषः । तावच्छब्दश्च प्राथम्यबोधकः । तथा च प्रथममिहागम्यतामिति वाक्यार्थः । अथवा तावदिति वाक्यालङ्कारे । नट्या उक्तौ '**इयमस्मि**' इत्यस्य उपस्थितेति शेषः ।

---

[ नेपथ्य की ओर देखकर ]

**आर्ये ! इधर आइए ।**

[ नटी का प्रवेश ]

**नटी—आर्य ! यह आ गई हूँ ।**

**सूत्रधारः**—आर्ये ! इममेवेदानीं शरत्कालमधिकृत्य गीयतां तावत्।

**नटी**—अय्य ! तह । [ गायति ] आर्य ! तथा ।

**सूत्रधारः**—अस्मिन् हि काले,

चरति पुलिनेषु हंसी काशांशुकवासिनी सुसंहृष्टा ।

[ नेपथ्ये ]

अय्य ! अय्य ! आर्य ! आर्य !

---

**इमम्** नवप्रवृत्तम् । **शरत्कालम्** शरदृतुम् । **अधिकृत्य** प्रस्तुत्य । नट्या उक्तौ **तथे**त्यस्य 'अस्तु' इति शेषः । भवदाज्ञया शरत्कालसम्बन्धिगीतं गायामीति भावः । सूत्रधारः स्वयमपि शरदं वर्णयति—**अस्मिन् हि काले** इति । एतत् पदकदम्बमुत्तरपद्यान्वयि बोध्यम् ।

"**चरती**"ति—**अस्मिन् हि काले** अस्यां शरदि, **काशांशुकवासिनी** काशवत् काशकुसुमवच्छुभ्राणि, अंशुकानि पक्षरूपाणि वस्त्राणि, वस्ते धारयति तच्छीला, काशकुसुमवच्छुभ्रपक्षधारिणीति भावः [ श्रीमद्गणपतिशास्त्रिणस्तु—काशवत् काशकुसुमवद्, अंशुः प्रभा यस्यास्तादृशी, के जले वसतीति कवासिनी, काशांशुश्चासौ कवासिनी चेति कर्मधारयः इत्येवं व्याख्यातवन्तः ], **हंसी** वरटा, **सुसंहृष्टा** हर्षातिशयं प्राप्ता सती, **पुलिनेषु** नदीसैकतेषु, **चरति** विहरति ।

**नेपथ्य** इति—सूत्रधारोपक्रान्तायां शरद्वर्णनायामसमाप्तायामेव प्रतिहारी नेपथ्यान्तरिता ब्रवीतीत्यर्थः । किं ब्रवीतीत्याह—**आर्य आर्ये**ति । द्विरुक्तिः संभ्रमसूचनार्था ।

---

**सूत्रधार**—आर्ये ! इसी शरद् ऋतु के विषय में इस समय कुछ गाया जाय ।

**नटी**—आर्य ! अच्छा गाती हूँ । [ गाती है ]

**सूत्रधार**—( शरद् की ) इस सुहावनी मौसिम में,

—काश के फूलों के समान धवल प्रभा वाली ( अथवा काश के फूलों से आच्छादित हुए नदीतीर के ) जल में रहने वाली हंसी अति प्रमुदित हो पुलिनों में इस तरह पग-सञ्चार कर रही है...

[ नेपथ्य में ]

आर्य ! आर्य !

[ आकर्ण्य ]

**सूत्रधारः—भवतु, विज्ञातम् ।**

**मुदिता नरेन्द्रभवने त्वरिता प्रतिहाररक्षीव ॥२॥**

[ निष्क्रान्तौ ]

**स्थापना ।**

---

**आकर्ण्य** आर्ये आर्येति संबोधनं श्रुत्वा । **भवत्विति—भवतु** कामं संबोधयतु इति भावः । **विज्ञातम्** मया पुनः स्वरपरिचयेन ज्ञातं कस्यायं शब्द इति । नेपथ्ये स्थिता प्रतिहारी कमपि ससंभ्रममार्य आर्येति समबूबुधत् । तां च स्वरानुसन्धानेन सूत्रधारः पर्यचिनोत् ।

अथ स 'नासूचितस्य प्रवेशः' इति नाट्यनियमानुरोधेन तस्या एव प्रतिहार्याः प्रवेशसूचनाय स्वोपक्रान्तशरद्वर्णनपूर्तिव्याजेन तां प्रतिहारीमुपमानीकृत्योपक्षिपति—"**मुदिता**"इति। हंसी पुलिनेषु चरतीति पूर्वमुक्तम्। केव चरति–इति चेत्, **मुदिता** हृष्टा, **त्वरिता** कार्यवशात् कृतत्वरा, **नरेन्द्रभवने** नरेन्द्रस्य राज्ञो दशरथस्य, भवने प्रासादे, **प्रतिहाररक्षीव** प्रतिहारम् द्वारम् रक्षतीति प्रतिहाररक्षी [ कर्मण्यण्, ततो ङीप् ],द्वाराधिकृता दासीवेत्यर्थः। पूर्वार्धोक्तं काशांशुकवासिनीति विशेषणमपि प्रतिहार्यां योज्यम्। उपमालङ्कारः । आर्या वृत्तम् ॥२॥

एवं प्रतिहारीप्रवेशसूचनया कथावस्त्वंशं स्थापयित्वा नटीसूत्रधारयोर्निष्क्रमणमाह—**निष्क्रान्ता**विति । तदुक्तम्—'एषामन्यतमेनार्थं पात्रं वाक्षिप्य सूत्रभृत्। प्रस्तावनान्ते निर्गच्छेत् ततो वस्तु प्रपञ्चयेत्॥' इति । **स्थापने**ति—कथावस्त्वंशस्य स्थापनाद् 'आर्ये ! इतस्तावद्' इत्यारभ्य 'प्रतिहाररक्षीव' इति यावत् स्थापनाग्रन्थो बोध्य इति भावः। स्थापना प्रस्तावना आमुखं चेत्यनर्थान्तरम् । तल्लक्षणं यथा—'सूत्रधारो नटीं ब्रूते मारिषं वा विदूषकम् । स्वकार्यं प्रस्तुताक्षेपि चित्रोक्त्या यत्तदामुखम् ॥' इति । अस्याश्च स्थापनायाः पञ्च विधा भवन्ति । तासु चेयं प्रयोगातिशयनाम्नी स्थापना विज्ञेया । तदुक्तं

---

[ सुनकर ]

**सूत्रधार—अच्छा, जान लिया ।**

**—जैसे कि ( काश-कुसुम के समान सूक्ष्म मृदुल धवल वसन धारण किये ) मोद-भरी द्वारपालिका जल्दी ( महाराज दशरथ के ) राज-महल में ॥२॥**

[ दोनों का प्रस्थान ]

**प्रस्तावना**

# अथ प्रथमोऽङ्कः ।

[ प्रविश्य ]

**प्रतिहारी—अय्य ! को इह कञ्चुईआणं सण्णिहिदो ।**

आर्य ! क इह काञ्चुकीयानां सन्निहितः ।

[ प्रविश्य ]

**काञ्चुकीयः—भवति ! अयमस्मि किं क्रियताम् ।**

**प्रतिहारी—अय्य ! महाराओ देवासुरसङ्गामेसु अप्पडिहद-**

---

दर्पणे—'यदि प्रयोग एकस्मिन् प्रयोगोऽन्यः प्रयुज्यते । तेन पात्रप्रवेशश्चेत् प्रयोगातिशयस्तदा ॥' इति ।

स्थापनायां सूचितप्रवेशा प्रतिहारी विश्य काञ्चुकीयमाह्वयति—**आर्येति**। काञ्चुकीयानामिति निर्धारणे षष्ठी । **काञ्चुकीयानां** मध्ये **क इह** स्वनियोगे, **सन्निहितः** उपतिष्ठत इत्यर्थः । काञ्चुकीयलक्षणं यथा—'ये नित्यं सत्त्वसम्पन्नाः कामदोषविवर्जिताः । ज्ञानविज्ञानकुशलाः काञ्चुकीयास्तु ते स्मृताः ॥' इति । अयमेव काञ्चुकीयः कञ्चुकिशब्देनापि प्रायो व्यपदिश्यते । तदुक्तम्—'अन्तःपुरचरो वृद्धो विप्रो गुणगणान्वितः । सर्वकार्यार्थकुशलः कञ्चुकीत्यभिधीयते ॥' इति ।

**आर्य** इति—**देवासुरसंग्रामेषु** देवानामसुराणां च परस्परं संग्रामेषु युद्धेषु, **अप्रतिहतमहारथः** अप्रतिहतः परैरवारितप्रसरः, स चासौ महारथः एक एव दशसहस्रसंख्याकैर्योद्धृभिर्युद्धं कर्तुं समर्थः । तदुक्तम्—'एको दश सहस्राणि योधयेद् यस्तु धन्विनाम् । शस्त्रशास्त्रप्रवीणश्च स महारथ उच्यते ॥' इति ।

---

## पहला अंक

[ प्रतिहारी का प्रवेश ]

**प्रतिहारी—आर्य ! कंचुकियों में से यहाँ पर कौन हाज़िर है ?**

[ कंचुकी का प्रवेश ]

**कंचुकी—आर्य ! यह मैं हूँ । कहिए, क्या काम है ?**

**प्रतिहारी—आर्य ! देवता और असुरों के संग्रामों में दुर्वार महारथ वाले**

महारहो दसरहो आणवेदि—सिग्घं भट्टिदारअस्स रामस्स रज्जप्पहावसञ्जोअकारआ अहिसेअसम्भारा आणीअन्तु त्ति ।

आर्य ! महाराजो देवासुरसङ्ग्रामेष्वप्रतिहतमहारथो दशरथ आज्ञापयति—शीघ्रं भर्तृदारकस्य रामस्य राज्यप्रभावसंयोगकारका अभिषेकसंभारा आनीयन्तामिति ।

काञ्चुकीयः—भवति ! यदाज्ञप्तं महाराजेन, तत् सर्वं सङ्कल्पितम् । पश्य,

छत्रं सव्यजनं सनन्दिपटहं भद्रासनं कल्पितं
न्यस्ता हेममयाः सदर्भकुसुमास्तीर्थाम्बुपूर्णा घटाः ।

---

अथवा—अप्रतिहतो महान् रथो यस्येति बहुव्रीहिः । **महाराजः** महाँश्चासौ राजा । ['सन्महत्–' इत्यादिना समासः, टच् समासान्तः], **दशरथः** दशरथाख्यो नृपतिः, **आज्ञापयति** अनुशास्ति । यत् **शीघ्रम्** अविलम्बितम्, **भर्तृदारकस्य** राजकुमारस्य, **रामस्य, राज्यप्रभावसंयोगकारकाः** राज्यम् राजत्वम्, प्रभावः तदुत्पन्नस्तेजोविशेषः, तयोः संयोगः संबन्धः, तस्य कारकाः उत्पादकाः, **अभिषेकसंभाराः** अभिषेकस्य राज्याभिषेकस्य, **संभाराः** उपकरणानि, छत्रचामरादीनि, **आनीयन्ताम्** उपस्थाप्यन्ताम् । **भवती**ति—**सङ्कल्पितम्** सम्यक् कल्पितम् सज्जितम् । तामेव स्वसज्जिताम् अभिषेकसामग्रीं वर्णयितुमाह—**पश्ये**ति ।

"**छत्रमि**"ति—**सव्यजनम्** व्यजनेन चामरेण सहितम्, **छत्रम्** श्वेतातपत्रम्, **सनन्दिपटहम्** नन्दयतीति नन्दी आनन्दसूचकः, स चासौ पटहः

---

(समरविजयी) महाराज दशरथ आज्ञा देते हैं कि शीघ्र ही राजकुमार के राजसी प्रभाव (प्रभुत्व) को सूचित करने वाले राज्याभिषेक के सा[illegible] साज सजाये जायँ ।

कंचुकी—आर्ये ! महाराज की आज्ञा के अनुकूल सब कुछ सुसज्जित कर लिया गया है । देखिए,

—छत्र और चँवर (चौरी) तैयार हैं, माङ्गलिक ढोल और सिंहासन

युक्तः पुष्यरथश्च मन्त्रिसहिताः पौराः समभ्यागताः
सर्वस्यास्य हि मङ्गलं स भगवान् वेद्यां वसिष्ठः स्थितः ॥३॥

प्रतिहारी—जइ एव्वं, सोहणं किदं। यद्येवम्, शोभनं कृतम्।

काञ्चुकीयः—हन्त भोः!

इदानीं भूमिपालेन कृतकृत्याः कृताः प्रजाः।
रामाभिधानं मेदिन्यां शशाङ्कमभिषिञ्चता ॥४॥

---

आनकाख्यो वाद्यविशेषः, तेन सहितम्, **भद्रासनम्** भद्रं च तदासनम् राजोचितसिंहासनं चेत्यर्थः, **कल्पितम्** सज्जितम्। **हेममयाः** हेम्नो विकाराः सुवर्णघटिताः, **सदर्भकुसुमाः** दर्भैः कुशैः, कुसुमैः पुष्पैश्च, सहिताः, **तीर्थाम्बुपूर्णाः** तीर्थानाम् गङ्गादिपवित्रसरिताम्, अम्बुभिः जलैः, पूर्णाः पूरिताः, **घटाः** कलशाः, **न्यस्ताः** यथास्थानं स्थापिताः। किं **च**, **पुष्यरथः** यात्रोत्सवादौ नगरभ्रमणार्थो रथविशेषः, **युक्तः** युक्ताश्वः कृतः। **मन्त्रिसहिताः** मन्त्रिभिः सचिवैः, सहिताः, **पौराः** पुरवासिनश्च, **समभ्यागताः** उपस्थिताः, रामराज्याभिषेकदर्शनार्थमिति शेषः। अपि च, **सर्वस्य** समग्रस्य, **अस्य** महोत्सवस्य, **मङ्गलम्** निर्विघ्नतासम्पादनहेतुः, **सः** सूर्यवंशनृपतिकुलगुरुतया प्रसिद्धः, **भगवान् वसिष्ठः**, अपि, **वेद्याम्** राज्याभिषेकवेद्याम्, **स्थितः** उपस्थित एवास्ति। **हिः** पादपूर्तौ। उदात्तालङ्कृतिः। शार्दूलविक्रीडितं वृत्तम् ॥३॥

**हन्त भो** इति हर्षसूचको निपातसमुदायः।

अथ हर्षहेतुं वक्ति—"**इदानीमि**"ति। **इदानीम्** अस्मिन् काले स्ववृद्धा-

---

(राजगद्दी) प्रस्तुत है, दाभ और फूलों सहित मङ्गल तीर्थजलों से भरे हुए सोने के कलस (यथास्थान) रख दिये गये हैं, क्रीडा-रथ (घोड़ों से) जुता खड़ा है, मय राजमन्त्रियों के नगर के सब लोग (ठीक समय पर) आ पधारे हैं और इस सारी चहल-पहल के मंगल-स्वरूप वह भगवान् वसिष्ठ भी वेदी पर विराजमान हो गये हैं ॥३॥

प्रतिहारी—यदि ऐसा है तो बहुत अच्छा किया।

कंचुकी—अहा! बड़े आनन्द की बात है।

—पृथ्वी पर चाँद के समान प्यारे राम का राज्याभिषेक करने से तो अब महाराज ने प्रजावर्ग को सचमुच कृतकृत्य कर दिया ॥४॥

